# विषय-सूची

१६/१७ की दूसरी पक्ति में ससार के मिथ्या कारणों की गणना मात्र की गई है, किन्तु बुद्ध चरित के अष्टादशम सर्ग में इनकी विस्तृत व्याख्या है।

यद्यपि "सौंदर नद" का सम्बध बुद्ध कथा से है तथापि इसका वास्तविक विषय बुद्ध के मौसेरे और सौतेले भाई "सुन्दर" उपनामधारी अत्यन्त सुन्दर 'नन्द' का धर्म परिवर्तन है।

प्रस्तुत काव्य कपिल वस्तु की स्थापना के वर्णन से प्रारंभ होता है। जिसमें अश्वघोष को अपने वीरकथाओं और पुराण कथाओं के विशाल ज्ञान को प्रदर्शित करने का पर्याप्त अवसर उपलब्ध हुआ है। द्वितीय सर्ग में राजा शुद्धोदन का वर्णन है सर्वार्थ सिद्धि और उसके सौतेले भाई नन्द की कथा सूक्ष्मरूप से वर्णित है। तृतीय सर्ग में बुद्ध का विशद वर्णन है। चतुर्थ सर्ग में नन्द की स्त्री रूपवती सुन्दरी के दिव्य सौन्दर्य का तथा उसके और नन्द के निशान्त न्द्र योग का वर्णन किया गया है। इसी मे तथागत के नन्द गृह से खाली हाथ लौट जाने पर तथा नन्द के द्वारा आवेमन से उनका अनुगमन करने का वर्णन है। सुन्दरी से नन्द की विदा का वर्णन नन्द की विदावेला की द्विविधा तथा उस युगल के प्रेमबन्धन का सफल चित्रण है। पचम सर्ग में बुद्ध शीघ्रत पूर्वक नन्द को बौद्ध भिक्षु के रूप में उसकी अनिच्छा होते हुए भी दीक्षित कर देते हैं। षष्ठ सर्ग में नन्द-जाया सुन्दरी का विलाप वर्णित है। सप्तम सर्ग में प्रियानुरक्त नन्द अनेक अनुरूप गाथाओं द्वारा प्राचीन नरपतियों द्वारा संन्यास त्याग कर गृहस्थ जीवन के आनन्दोपभोग का वर्णन करते हुए नन्द सुन्दरी के प्रति अपने लगाव का पोषण करता है। अष्टम सर्ग मे स्त्रियों के दोष उनके चाटु वचन और कलुषित हृदय का वर्णन करके नन्द के हृदय परिवर्तन का प्रयत्न किया जाता है। नवम सर्ग में प्राचीन वीरो के उदाहरण द्वारा नन्द को अहङ्कार के दोषों को बताया गया है किन्तु इस सब का उस पर कोई असर नहीं होता। दशम सर्ग में बुद्ध साहसपूर्ण विनियोजन के द्वारा नन्द को स्वर्ग में ले जाते हैं और मार्ग में उसे हिमालय प्रात में एक मद्दी

एकनेत्रा वानरी को दिखाकर उससे पूछते हैं कि क्या सुन्दरी इस वानरी से अधिक सुन्दर है। नन्द उत्साहपूर्वक अपनी पत्नी के प्रिय-दर्शित्व की स्थापना करता है। किन्तु स्वर्ग में अप्सराओं को देखकर वह मोहित हो जाता है और अप्सराओं को सुन्दरी से उतनी ही सुन्दर बतलाता है जितना कि वानरी से सुन्दरी और इस प्रकार अपनी [illegible] के शिथिल हो जाने पर एक अप्सरा से परिणय करना चाहता है। अप्सरा ऐसे ही नहीं प्राप्त हो सकती उसके लिए शुभकर्मों से स्वर्ग को प्राप्त करना आवश्यक है अतः नवम सर्ग में वह इस लक्ष्य के लिए उद्योग करता है किन्तु तथागत का शिष्य आनन्द उसे अनेक उदाहरण देकर उसको सचेत करता है कि स्वर्ग सुख अस्थायी है— पुण्यक्षीण होने पर वहाँ से पुनः पृथ्वी पर लौटना पड़ता है।

द्वादश सर्ग से अष्टादश सर्ग तक नन्द के हृदय परिवर्तन और उसके उद्धार की कथा है। अनुरोध करने पर नन्द का मन स्वर्ग के सुख से हट जाता है और वह बुद्ध से उपदेश ग्रहण करता है। वह केवल भिक्षु ही नहीं हो जाता और बुद्ध के निर्देश से केवल अपनी निर्वाण-प्राप्ति में ही नहीं लग जाता वरन सर्व साधारण को निर्वाण प्राप्ति के साधन का उपदेश करने लगता है।

सारांश हम कह सकते हैं कि सौतेले भाई होते हुए भी सिद्धार्थ और नन्द प्रारम्भ से ही भिन्न प्रकृति के थे। सिद्धार्थ बचपन से ही संसार से उदासीन थे और सत्य के प्रति जिज्ञासा भाव को पोषित किए हुए थे। स्वेच्छा से गृहत्याग करके उन्होंने अपने उद्योग से उदात्त एवं परम ज्ञान प्राप्त किया। दूसरी ओर नन्द प्रारम्भ से ही अनुरागी तथा कामासक्त थे। कामवासना के पंक में फँसे हुए नन्द का उद्धार करने के लिए बुद्ध एवं उनके शिष्य आनन्द आदि को जो [illegible] करना पड़ा उसी का वर्णन सौन्दरनन्द काव्य में है।

[illegible] सौन्दरनन्द का कथानक आधार के विचार से [illegible] के अनुरूप नहीं है। धर्म परिवर्तन की घटना का [illegible] विद्वान कथा

में निर्देश मात्र है। विषय के इतने सूक्ष्म होने पर भी अश्वघोष ने इस विषय को लेकर एक महाकाव्य की रचना की, यह उसकी कवित्व शक्ति और काव्य-रचना-कौशल का परिचायक है। काव्य के प्रारम्भिक भाग में उचित काव्य उपकरणों की सहायता से इस गाथा को बढाया गया है और उत्तर भाग में कवि ने अपनी धार्मिक धारणा एव विचार की काव्य मय अभिव्यक्ति की है। प्रथम छ सर्गों में कपिलवस्तु की स्थापना, इसके राजा, बुद्ध और नन्द का जन्म, नन्द का उसकी पत्नी सुन्दरी के प्रतिप्रेम नन्द का बाध्य होकर भिक्षुत्व ग्रहण, नन्द का अन्तर्द्वन्द्व और सुन्दरी का विलाप यह सब काव्य शैली मे अत्यन्त कौशल से वर्णित है और वर्णन सौन्दर्य से समलकृत है।

सौन्दरनन्द के उत्तर भाग में वर्णन और कथानक नन्द के स्वर्गारोहण और अप्सरासक्ति के अतिरिक्त अधिक मात्रा में कहीं भी नही हैं। इस काव्य कृति के अन्तिम त्रिभाग (सर्ग १३–१८) में सुलिलत वाणी में बुद्ध के धर्म का सुन्दर व्याख्यान किया गया है जिसका साराश अधो-लिखित है।

आर्य सत्य चार है— १ दु ख २ इसका कारण, ३ इसका विनाश और ४ दु ख-विनाश का मार्ग। दु ख जन्म और सासारिक प्रवृत्ति के साथ साथ है। यह दो प्रकार का है (१)शारीरिक (२) मानसिक। रोग, वार्धक्य, क्षुत्पिपासा, शीतोष्मा आदि शारीरिक व्याधियाँ हैं और शोक, अरति, क्रोध, भयादि मानसिक दुःख। इन दोनों प्रकार के दु खों का कारण जन्म है और तृष्णा आदि समूह जन्म का कारण है। तृष्णादि वर्ग को समूल नष्ट करके ही दु ख से मुक्ति हो सकती है। दु ख विनाश होने पर ही निर्वाण प्राप्ति हो सकती है। इसकी प्राप्ति के पश्चात् मनुष्य जन्म, जरा आधिव्याधि, अप्रिय-सयोग,प्रिय-वियोग, मृत्यु आदि से सदा के लिए मुक्त हो जाता है। यह कल्याणकारी पद है जो नैष्ठिक और अक्षय है। यही अमृतपद है जो अष्टाङ्गक मार्ग का अनुसरण करने से प्राप्त होता है।

इस मार्ग के आठ अङ्ग हैं।

उक्त अष्टाङ्ग मार्ग पर चलने के लिए ऋजुता, धैर्य, सारल्य, ह्री, प्रमादहीनता, एकान्त, अल्पेच्छता, सन्तोष, अनासक्ति, सांसारिक प्रवृत्ति में अरुचि और क्षमा की आवश्यकता होती है।—

अस्योपचारे धृतिरार्जवं चह्रीरप्रमादः प्रविविक्तताच ।
अल्पेच्छता तुष्टिरसंगता च लोकप्रवृत्तावरतिःक्षमाच ॥ (१६।३८)

संक्षेपतः कहा जा सकता है कि दुःखमुक्ति की प्राप्ति के लिए सदाचार एवं आत्यन्तिक मन शुद्धि की परमावश्यकता है। योगाभ्यास भी इसी का नाम है। मानसिक एकाग्रता आदि के लिए जो शील, इन्द्रियसंयम परिमित भोजन, अल्पनिद्रा, एकान्तसेवन आदि उपायों का निर्देश किया गया है वह मुमुक्षु योगाभ्यासी व्यक्तियों के लिए तो आवश्यक हैं ही अपितु आधुनिक जीवन क्षेत्र में कर्मनिरत जनसाधारण के लिए भी उनका उपयोग है। षोडशम सर्ग के अन्तिम छः श्लोकों में उद्योग के सम्बन्ध में प्रेरणापूर्ण सुन्दर व्याख्यान है जिससे कोई भी सांसारिक व्यक्ति लाभान्वित हो सकता है।—

द्रव्यं यथा स्यात्कटुकं रसेन तच्चोपयुक्तं मधुरं विपाके।
तथैव वीर्यं कटुकं श्रमेण तस्यार्थसिद्धयै मधुरो विपाकः
वीर्यं परं कार्यकृतो हि मूलं वीर्यादृते काचन नास्ति सिद्धिः।
उदेति वीर्यादिह सर्वसंपन्निर्वीर्यता चेत्सकलश्च पाप्मा ॥

अलब्धस्यालाभो नियतमुपलब्धस्य विगम—
स्तथैवात्मावज्ञा कृपणमधिकेभ्यः परिभवः।
तमो निस्तेजत्वं श्रुतिनियमतुष्टिव्युपरमो
नृणां निर्वीर्याणां भवति विनिपातश्च भवति ॥
नयं श्रुत्वा शक्तो यदयमभिवृद्धिं न लभते।
परं धर्मं ज्ञात्वा यदुपरि निवासं न लभते।
गृहं त्यक्त्वा मुक्तो यदयमुपशान्तिं न लभते।
निमित्तं कौसीद्यं भवति पुरुषस्यात्रनरिपुः ॥

योगाभ्यासी पुरुष अवश्य अपने परिश्रम का फल प्राप्त करते हैं और निरन्तर द्रुतगति से बहने वाली नदियाँ पर्वत को भी फोड़ती हैं।

भूमि को जोतकर और अत्यन्त परिश्रम-पूर्वक ( खेत की ) रखवाली कर मनुष्य उत्तम शस्य प्राप्त करता है, प्रयत्न पूर्वक समुद्र के जल में प्रविष्ट होकर वह उत्तम रत्न-राशि से क्रीड़ा करता है, तीरों से शत्रुओं के उद्योग को निष्फल कर वह राज-लक्ष्मी का उपभोग करता है, अत. शान्ति प्राप्त करने के लिए उद्योग करो क्योंकि उद्योग में ही सब समृद्धियों का निवास है।"

इस प्रकार नन्द ने बुद्ध के उपदेश सुनकर आचरण किया और क्लेशों पर विजय प्राप्त की। ध्यान करके अर्हत्व ( जीवन्मुक्ति ) प्राप्त किया। उनको औत्सुक्य भय, आशा शोक, मद, स्नेह और राग से मुक्ति मिली, द्वन्द्वातीतत्व की स्थिति प्राप्त की उन्होंने अत्यन्त आनन्द और परम शान्ति का अनुभव किया। कृतकृत्य होकर जब उन्होंने गुरु बुद्ध से प्रत्युपकार का उपाय पूछा तो गुरु ने बताया —

इहोत्तमेभ्योऽपि मत. स तूत्तमो य उत्तम धर्ममवाप्यनैष्ठिक।
अचिन्तयित्वात्मगत परिश्रम शम परेभ्योप्युपदेष्टुमिच्छति॥
विहाय तस्मादिह कार्यमात्मनः कुरुस्थिरात्मन्परकार्यमप्यथो।
भ्रमत्सु सत्वेषु तमोवृतात्मसुश्रुतप्रदीपो निशि धार्यतामयम्॥

वही मनुष्य उत्तम है, जो अपने परिश्रम की चिन्ता न करता हुआ दूसरों को भी शम धर्म ( शान्ति ) का उपदेश देता है। अतएव हे स्थिरात्मन्, अपना कार्य छोड़कर दूसरों का भी कार्य करो। अज्ञानतिमिराच्छन्न प्राणियों के समूह में इस ज्ञान प्रदीप को धारण करो"

चतुर्थ सर्ग का कथानक —"सौन्दरनन्द" महाकाव्य के इस सर्ग का नाम "भार्यायाचितक" ( पत्नी की अनुमति ) है। इसमें नन्द और उसकी पत्नी सुन्दरी के पारस्परिक राग का वर्णन करते हुए तथा बुद्ध के प्रभाव के कारण नन्द और सुन्दरी के अन्तर्द्वन्द्व का चित्रण करके महाकवि ने नन्द के मोक्ष-मार्ग में प्रवृत्त होने के प्रथम सोपान को अपनी भाव समृद्धि तथा काव्य

किया है। यह काव्य विदर्भ शैली में लिखा गया है। 'बाण' के अनुसार इस शैली का उद्देश्य काव्य विषय का पूर्ण अभिव्यञ्जन है, परवर्ती कवियों की भाँति अलङ्कार ही नहीं है। अश्वघोष का उद्देश्य सर्व साधारण में त्याग और वैराग्य का सदेश पहुँचाना था तथा बुद्ध धर्म का प्रचार करना था। सर्व साधारण पाण्डित्य की सराहना करने में असमर्थ होता है। अत अश्वघोष ने कथा, वर्णन, उपदेश के लिए ऋजु काव्यशैली का सहारा लिया है। यह शैली स्पष्टतया, स्फुटता, और शालीनता से सम्पन्न है। परवर्ती और किसी अ श तक पूर्ववर्ती काव्यों की तुलना में भी अश्वघोष की शैली आकर्षक एव सरल है। इसमें कृत्रिमता की अपेक्षा स्वाभाविकता की मात्रा अधिक है जो सीधी हृदय को प्रभावित करती है। कालिदास की अपेक्षा भी अश्वघोष की शैली सरल है। छोटे छोटे समास हैं जिससे विग्रह करने का अधिक कष्ट नहीं होता। चार शब्दों से अधिक के समास अत्यल्प सख्या में हैं। कहीं कहीं तो समास है ही नहीं। कवि ने उपमाओं के सहारे ही जटिलतम बौद्ध सिद्धान्तों को अद्भुत सरलता एव स्पष्टता से समझाया गया है। यथा.—

दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्ष।
दिश न कांचिद्विदिश न कांचित्स्नेह क्षयात्केवलमेति शान्तिम ॥
एव कृती निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्ष।
दिश न कांचिद्विदिश न कांचि त्क्लेशक्षयात्केवलेमति शान्तिम् ॥
(सौ १६/२८–२९)

उन्होंने सस्कृत और पाली साहित्य, लोकजीवन और उपमाओं का चुनाव किया है। सामान्यत उनकी उपमायें सुन्दर और उपयुक्त है। उपमा के अतिरिक्त अश्वघोष ने 'दीपक' अलङ्कार का भी अनेक स्थानों पर प्रयोग किया है। यथा —

अवेदीद्बुद्धिशास्त्राभ्यामिह चामुत्र चैक्षम।
अरक्षीद्धैर्य वीर्याभ्यामिन्द्रियाण्यपि च प्रजा ॥
(सौ २/१५)

और भी अनेक अलङ्कारों का उपयोग मिलता है। किन्तु कालिदास ने जिस अर्थान्तरन्यास का स्थान स्थान पर प्रयोग किया है वह अश्वघोष की रचनाओं में ढूंढने से ही मिल सकता है।

"सौन्दरनन्द" में अनेक प्रकार के 'यमक' के उदाहरण उपलब्ध होते हैं। चतुर्थ सर्ग में ही अनेक उदाहरण उपलब्ध होते हैं। यथा —

छातोदरीं पीनपयोधरोरु स सुन्दरीं रुक्मदरीमिवाद्रे· ।
काङ्क्षेण पश्यन्न ततर्प नन्द· पिबन्निवैकेण जलकरेण ॥
तत क्रमेदीर्वतमै· प्रचक्रमे कथनुयातो न गुरुर्भवेदिति ।
स्त्रजेय तां चैव विशेषकप्रियां कथं प्रियामार्द्रविशेषकामिति ॥

६/४९ तथा १०/५६–५७ के प्रत्येक पाद मे यमक है। कहीं कहीं तो सम्पूर्ण श्लोक की ही आवृत्ति हुई है। जैसे पूर्व उद्धृत सौन्दरनन्द के १६ सर्ग के २८–२९ वें श्लोकों में।

'सौन्दरनन्द' में अनेक प्रकार के छन्द व्यवहृत किये गये हैं। कुल १०६३ पद्यों में से ३८४ श्लोक और ४५९ उपजाति छन्द हैं। वंशस्थ, शिखरिणी आदि अन्य छन्दों का भी प्रयोग किया है। विद्वानों का मत है कि सप्तम सर्ग का अन्तिम पद्य ( जो नीचे उद्धृत है ) 'मन्दाक्रान्ता' का पूर्वरूप है। इसी का उपयोग करके कालिदास और हरिषेण या महाकवि कालदास या दोनों ने ही अलग अलग 'मन्दाक्रांता' का आविष्कार किया होगा। —

तस्माद्धित्वार्थं मम गुरुरितो यावदेव प्रयात–
स्त्यक्त्वा काषाय गृहमहमित स्तावदेव प्रयास्ये ।
पूज्य लिङ्ग हि स्खलित मनसो बिभ्रत क्लिष्टबुद्धे–
र्नामुत्रार्थः स्यादुपहतमतेर्नाप्यय जीवलोक· ।

चतुर्थ सर्ग में उपजाति छन्द है। महाकाव्य के नियम के अनुसार अंत में छन्द परिवर्तन किया गया है।

सामान्यत अश्वघोष ने व्याकरण के नियमों का पालन किया है। सौन्दरनन्द के बारहवें सर्ग के नवम दशम पद्य में उपमा द्वारा व्याकरण के नियमों का उल्लेख किया गया है—

बभूव स हि संवेग श्रयसस्तस्य वृद्धये।
धातुरेधिरिवाख्याते पठितोऽक्षर चिन्तकै
नतु कामान्मनस्तस्य केन चिज्जगृहे धृति
त्रिषुकालेषु सर्वेषु निपातोऽस्तिरिव स्मृतः

उक्त दशम श्लोक में लिखित नियम पाणिनि के व्याकरण में नहीं है। ऐसा प्रतीत होता है कि अश्वघोष ने भी सौन्दरनन्द में यत्र-तत्र काव्य के माध्यम द्वारा व्याकरण की शिक्षा दी है। द्वितीय सर्ग में "लुङ्" का अत्यधिक प्रयोग किया गया है। छठे सर्ग के अकेले चौतीसवें श्लोक में 'लिट्' के बारह रूप दिये गये हैं। श्लोक नीचे उद्धृत है—

रुरोद मम्लौ विरुराव जग्लौ बभ्राम तस्थौ विललाप दध्यौ।
चकार रोप विचकार माल्य चकर्त वक्त्र विचकर्ष वस्त्रम्॥

दशम सर्ग के प्रथम श्लोक में अनेक मन्नन्त प्रयोग हुए हैं। समापिका किया के भी प्रचुर प्रयोग मिलते हैं। भूतकाल के लिए 'लट्' 'लुङ्' और 'लिट्' के प्रयोग में कोई अन्तर नहीं किया गया है। सारी पुस्तक में 'लिट्' का चारसौ साठ बार 'लुङ्' का ११८ बार एवं 'लङ्' का ३८ बार प्रयोग हुआ है। कारक विभक्ति समास, क्रिया आदि के प्रयोग में अनेक स्थलों पर व्याकरण सम्मत प्रयोग से भिन्नता पाई जाती है। हो सकता है इसका कारण पाठदोष ही हो, किन्तु इसका समर्थन रामायण और महाभारत में भी मिलता में है। संज्ञाओं के भी कुछ विचित्र भेद मिलते हैं। 'वर्प' 'प्रकोष्ठ' 'नपुंसक लिङ्ग' तथा 'मित्र' पुल्लिङ्ग में प्रयुक्त हुए हैं। 'मैत्र' या 'मैत्री' के स्थान मे 'मैत्रा' शब्द का प्रयोग किया गया है।

सौन्दरनन्द की तिथि के विषय में अनेक मत हैं, जिनमें दो मुख्य हैं। एक मत के अनुसार रचना-कौशल की दृष्टि से सौन्दरनन्द बुद्धचरित का परवर्ती प्रतीत होता है। क्योंकि काव्य कला की दृष्टि से सौन्दरनन्द बुद्धचरित से सुन्दर है। यह कवि की प्रौढ रचना है। अत सम्भवत यह बुद्धचरित से पीछे लिखा गया है। दूसरा मत कीथ का है जिसके अनुसार सौन्दरनन्द को बुद्धचरित का पूर्ववर्ती माना गया है। सौन्दरनन्द के अन्त में कवि ने

स्पष्ट घोषणा की है कि चूंकि जन साधारण संसार सुख में अधिक आनंद लेते हैं और मोक्ष की परवाह नहीं करते इसलिए उसने धार्मिक तथ्यों को काव्य का बाना पहना कर उपस्थित किया है। चूंकि यहाँ पर उसने इस प्रकार के किसी पूर्ववर्ती काव्य का उल्लेख नहीं किया है। अतः यह उसकी पहली ही रचना प्रतीत होती है। इन दोनों मतों में प्रथम मत ही तर्क सम्मत प्रतीत होता है।

अश्वघोष की तिथि के विषय में हम इदमित्थं कुछ नहीं कह सकते। बाह्य एवं अन्त साक्ष्य के आधार पर इतना अवश्य विदित होता है कि वे कवि, उपदेशक, आचार्य, और सन्यासी थे, और साकेत के निवासी थे। सौन्दरनन्द के अन्त में निम्नलिखित वाक्य इस कथन के प्रमाण स्वरूप उद्धृत किया जाता है, "आर्य सुवर्णाक्षीपुत्रस्य साकेतकस्यभिक्षोराचार्यस्य भदन्ताश्वघोषस्य महाकवेर्महावादिन कृतिरियम्"। किंवदन्ती है कि इनका जन्म ब्राह्मण कुल में ही हुआ था और आरम्भ में उनको ब्राह्मण धर्म की ही शिक्षा-दीक्षा भी मिली थी। सौन्दरनन्द के अठारवें सर्ग के ५८ वें श्लो के द्वितीयार्धो श—

"अहो बताश्चर्यमिदं विमुक्तये करोति रागी यदय कथामिति" को देख कर हम कह सकते हैं कि अपने आरंभिक जीवन में अश्वघोष विषय-भोगासक्त रहे होंगे। ऐसा प्रतीत होता है कि उन्होंने बाद में बौद्धधर्म की दीक्षा ली और सन्यासी होगये। यही कारण है कि धर्मदीक्षा का विषय उन्हें अत्यन्त प्रिय था उनकी अन्य कृति "शारिपुत्र प्रकरण' का विषय भी धर्मदीक्षा ही है। वे मध्य देश में भ्रमण करते हुए धर्मोपदेश करते थे और इसी निमित्त इन्होंने काव्यरचना की।

चूंकि आरम्भ में उन्हें ब्राह्मणधर्म की शिक्षा-दीक्षा मिली थी अतः उनकी रचनाओं पर रामायण महाभारत का पर्याप्त प्रभाव लक्षित होता है। धार्मिक ग्रन्थों के अतिरिक्त उन्हें अन्य शास्त्रों का भी पर्याप्त ज्ञान था। उनकी रचनायें कामशास्त्र, राजशास्त्र, दण्डनीति सांख्ययोग आदि से प्रभावित हैं। वे काव्य व्याकरण और छन्द शास्त्र में पर्याप्त मात्रा में निष्णात थे। बौद्ध धर्म की दीक्षा प्राप्त करने के पश्चात् उन्होंने बौद्ध ग्रन्थों का गम्भीर अध्ययन किया और बुद्ध के मौलिक उपदेशों को आत्मसात्

किया। वे स्थविरवादी और हीनयानी थे। हीनयान के अन्तर्गत सर्वास्तिवादी या सौत्रान्तिक थे। उनका आदर्श अर्हत् ( जीवन्मुक्त ) था। कीथ का कथन है कि उन्होंने पहले बौद्धमत के सर्वास्तिवाद सम्प्रदाय को ग्रहण किया किन्तु पीछे महायान मत के अग्रणी बन गये।

अश्वघोष कालिदास और भास के पूर्ववर्ती थे। ये सर्व प्रथम महाकाव्य रचयिता थे। इन्होंने बुद्धचरित के अंतिम सर्ग में अशोक के धर्मानुराग का उल्लेख किया है। इससे स्पष्ट है कि वे अशोक ( २६५–२११ ई०-पू० ) के बाद हुए होंगे। उनके इसी ग्रन्थ का चीनी अनुवाद पांचवीं शताब्दी के आरम्भ में हुआ था अतः वे इस से पूर्व हुए होंगे। परम्परानुसार उन्हें कनिष्क का उपजीव्य माना जाता है। कुछ भी हो वे आज से प्रायः दो हजार वर्ष पहले हुए थे। डा० लाहा के अनुसार भी अश्वघोष को प्रथम शताब्दी पूर्व रखना उचित है। रचनाशैली के आधार पर भी यही मत सही प्रतीत होता है।

काव्य विकास की दृष्टि से अश्वघोष वाल्मीकि के बाद और कालिदास के पहले आते हैं। काव्य में वाल्मीकि के ऋणी हैं तो कालिदास उनका ऋणी है। अश्वघोष ने अपनी कृतियों में वाल्मीकि को आदिकवि और श्रीमान कहकर संबोधित किया है और इस प्रकार उनके प्रति आदर का भाव व्यक्त किया है। 'बुद्धचरित' में रामायण की कथा से उदाहरण लिए गये हैं। भाव, भाषा, उपमाओं और अन्य अलङ्कारों में अश्वघोष की रचनाओं पर "रामायण" का प्रभाव स्पष्ट लक्षित होता है "सौन्दरनन्द" की कथा भी रामायण की कथा की भाँति ही ग्रथित की गई है। किन्तु अश्वघोष में नवीनता के दर्शन भी होते हैं। इस नवीनता का विकास इनके परवर्ती काव्यों में हुआ है। "रामायण" के श्लोक अर्थ और व्याकरण की दृष्टि से एक दूसरे से संयुक्त हैं, परन्तु अश्वघोष के श्लोक प्राय इस दृष्टि से पृथक इकाई के रूप में हैं। इनमें छन्दों की विविधता दूसरी नवीनता है। इसका कारण सम्भवत इनके पूर्ववर्ती वे काव्य हैं जो उनके समय में रहे होंगे और पीछे लुप्त होगये।

अश्वघोष और कालिदास की कृतियों में कितनी ही समान और समनार्थक शब्दावलियाँ और पंक्तियाँ मिलती हैं। इनमें से सम्भवत कुछ कालिदास की सूझ हैं, कुछ को जानकर या अनजान में लिया गया है और कुछ कालक्रम से लुप्त मध्यवर्ती काव्यों से ली गई होंगी। अत हम कह सकते हैं बहुत सी समानताओं के सम्बन्ध में कालिदास अपने इस पूर्ववर्ती कवि के ऋणी हैं अश्वघोष और कालिदास की समानताओं की तालिका नीचे उद्धृत की जाती है।—

| अश्वघोष | कालिदास |
| --- | --- |
| तां सुन्दरीं चेन्न लभते नन्द<br>सा वा निषेवेत न तं नतभ्रू ।<br>द्वद्वं ध्रुवं तद्विकलं न शोभे—<br>तान्योन्यहीनाविव रात्रिचन्द्रौ ॥<br>सौ०—४/७ | परस्परेण स्पृहणीयशोभं<br>न चेदिदं द्वन्द्वमयोजयिष्यत् ।<br>अस्मिन्द्वये रूप । विधान यत्न<br>पत्यु प्रजानां वितथोऽभविष्यत् ॥<br>कुमा ७/६६ |
| त गौरवं बुद्धगत चकर्ष<br>भार्यानुराग पुनराचकर्ष ।<br>सोऽनिश्चयान्नापि ययौनतस्थौ<br>तरस्तरंगेष्विव राजहस ॥<br>सौ. ४/४२ | मार्गाचल व्यक्तिकरा—<br>कुलितेव सिन्धु ।<br>शैलाधिराजतनया<br>न ययौ न तस्थौ ॥<br>कुमा. ५/८५ |
| हतत्विषोन्या शिथिला सभाहव<br>स्त्रियो विषादेन विचेतना इव ॥<br>बु च. ८/२५ | निशीथदीपा सहसा हतत्विषो<br>बभूवुरालेख्य समर्पिता इव ॥<br>रघु ३/१५ |
| आदित्यपूर्व विपुल कुलते ।<br>नव वयो दीप्तमिदं वपुश्च ॥<br>बु. च १०/२३ | एकातपत्र जगत प्रभुत्वं ।<br>नव वय कान्तमिद वपुश्च ॥<br>रघु. २/४७ |
| मोक्ष श्रम नार्हति मार कर्तुम् ।<br>बु च. १३/५७ | अल महीपाल तव श्रमेण ।<br>रघु २/३४ |
| प्रमदामनागतिर्न विद्यते ।<br>सौ ८/४४ | मनोरथानामगतिर्न विद्यते ।<br>कुमा. ५/६४ |

कालिदासेतर कवियों ने भी अश्वघोष पद्य अपनी रचनाओं में उद्धृत किए हैं । बाण ने उनसे उपमायें ग्रहण की हैं और मातृचेट और आर्यशूर भी इस कवि से प्रभावित हुए बिना नहीं रह सके । नीचे की तालिका से उपनिषद् और "सौन्दरनन्द" की समानता लक्षित हो सकेगी —

| उपनिषद् | सौन्दरनन्द |
| --- | --- |
| कालस्वभावो नियतिर्यदृच्छा<br>भूतानि योनिः पुरुष इति चिन्त्यम ।<br>सयोग एषां न त्वात्मभावात्<br>आत्माप्यनीश सुखदुःखहेतो ॥<br>—श्वेताश्वतर उप १/२ | प्रवृत्ति दुःखस्य च तस्य लोके<br>तृष्णादयो दोषगणा निमित्तम् ।<br>नैवेश्वरो न प्रकृतिर्न कालो<br>नापि स्वभावो न विधिर्यदृच्छा ॥<br>सौ १६/१७ |
| स यदा शकुनि सूत्रेण प्रबद्धो<br>दिश दिश पतित्वान्यत्रायतनम—<br>लब्ध्वा बन्धनमेवोपश्रयत ।<br>छा ३०/ | सूत्रेण बद्धोहि यथा विहङ्गो<br>व्यावर्तते दूरगतोऽपि भूय ।<br>अज्ञानसूत्रेण तथावबद्धो<br>गतोऽपिदूर पुनरेति लोक ॥<br>सौ ११/६ |

"भगवद्गीता" से भी अश्वघोष प्रभावित हैं । भगवद्गीता में १८ अध्याय हैं तो सौन्दरनन्द में १८ सर्ग हैं । गीता में जिस प्रकार कर्तव्यपथ से विचलित अर्जुन को श्रीकृष्ण अपने उपदेश द्वारा सीधे मार्ग पर लाये हैं तो "सौन्दरनन्द" में बुद्ध ने कुमार्ग में प्रवृत्त नद को सत्पथ का पथिक बनाया है । दोनों में ही गुरु शिष्य सवाद हैं और शिष्य गुरु का भक्त और शरणागत है । सौन्दरनन्द के "कर्मयोग" 'अभ्यासयोग," "इन्द्रीयाणीन्द्रियार्थेभ्य" पद अश्वघोष पर गीता का प्रभाव स्पष्ट प्रदर्शित करते हैं । सौन्दरनद के १४ वें सर्ग के अधिकांश भाग में गीता के अधोलिखित दो श्लोकों की विस्तृत व्याख्या की गई है —

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकान्तमनश्नत ।
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥

युक्ताहार विहाराय युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नाव बोद्धस्य योगी भवति दु खहा ॥

उक्त समान सादृश्य, समानता तथा समानार्थकता का कारण अश्वघोष की आरम्भिक शिक्षा दीक्षा है । किन्तु इससे यह नहीं समझ लेना चाहिये कि उन्होंने अपने काव्यों में किसी बौद्धेतर धर्म का व्याख्यान किया है । अपनी शिक्षा दीक्षा का तथा पाण्डित्य और सस्कार का प्रभाव तो रहता ही है और वैसे भी बौद्धधर्म भिन्न जातीय नहीं है ।

जैसा कि ऊपर प्रकट किया जा चुका है सौन्दरनन्द काव्य सर्वसाधारण के लिए लिखा गया है और इसमें सर्वसाधारण की मान्यताओं, मनोविकारों, रुचि आदि का पर्याप्त ध्यान रखा गया है । इसमें कवि पाठक को प्रेय से श्रेय की ओर प्रेय मार्ग द्वारा लेजाना चाहता है । विधाता ने इन्द्रियों की वहिर्मुख प्रवृत्ति रची है इसी को लक्ष्य करके अश्वघोष ने सौन्दरनन्द में लालित्य का वर्णन है । अत इस काव्य को और विशेषत चतुर्थ सर्ग को पढते समय काव्य के अंतिम श्लोक ( जो नीचे दिया गया है ) का अवश्य ध्यान रखना चाहिये ।

प्रायेणा लोक्य लोक विषयरतिपर मोक्षात्प्रतिहत
काव्यव्याजेन तत्व कथितमिह मया मोक्षः परमिति ।
तद्बुद्ध्वा शामिक यत्तदवहितमितो ग्राह्य न ललित
पांसुभ्यो धातुजेभ्यो नियतमुपकर चामीकरमिति ॥

सौ. १८/६४

ससार को प्राय विषयानन्द में लिप्त एवं मोक्ष से पराङ्मुख देखकर मोक्ष को ही सर्वोपरि समझ कर मैंने इसमें तत्व का उपदेश किया है । ऐसा समझ कर सावधानतया इसमें से शान्तिदायक वस्तु को ही ग्रहण करना चाहिये न कि आनन्ददायक ( ललित ) वस्तु को क्योंकि लोग धातु के कणों में से उपयोगी सुवर्ण (कणों) को ही ग्रहण करते हैं ।

---

# अश्वघोषप्रणीत-सौन्दरनन्दस्य

## चतुर्थः सर्गः

( १ )

मुनौ ब्रुवाणेऽपि तु तत्र धर्मं
धर्मं प्रति ज्ञातिषु चादृतेषु ।
प्रासादसंस्थो मदनैककार्यः
प्रियासहायो विजहार नन्दः ॥

अन्वय—तत्र मुनौ धर्मं ब्रुवाणेऽपि धर्मं च प्रति ज्ञातिषु आदृतेषु प्रासादसंस्थः मदनैककार्यः नन्दः प्रियासहायो विजहार ।

व्याख्या—तत्र कपिलवस्तुनाम्नि नगरे, मुनौ शाक्यमुनौ बुद्धे धर्मं ब्रुवाणे अपि कृतप्रचारे अपि, बौद्धधर्मं च प्रति ज्ञातिषु बान्धवेषु, आदृतेषु दर्शितसमादरेषु अपि, प्रासादसंस्थः राजभवनस्थः, मदनैककार्यः कामक्रियासक्तः, नन्द. बुद्धानुज, प्रियासहायः भार्यासहित, विजहार रेमे विहारं कृतवानित्यर्थ. । बुद्धे कृतधर्मप्रचारे सबन्धिभिः धर्मं प्रति दर्शितादरेष्वपि नन्द एव एकाकी स्वकीयभार्यया राजभवने कामक्रीडासक्त सन् विहारं कृतवान् ।

While the sage was busy preaching religion and his kinsmen had exhibited their reverence to the faith, Nanda absorbed in passions of love, continued staying in the palace and indulged in pleasures in company of his beloved.

वहा (कपिलवस्तु में) जब बुद्ध धर्म का उपदेश कर रहे थे और उनके बन्धु-बान्धव धर्म के प्रति श्रद्धा दिखा रहे थे, उस समय भी नन्द अपनी प्रियतमा के साथ महलों में रहकर बिहार कर रहा था ।

(२)

स चक्रवाक्येव हि चक्रवाकः
तया समेतः प्रियया प्रियार्हः ।
नाचिन्तयत् वैश्रमणं न शक्रं
तत्स्थानहेतोः कुत एव धर्मम् ॥

अन्वयः—चक्रवाक्या तया प्रियया समेतः स प्रियार्हः चक्रवाक इव वैश्रमणं शक्रं न अचिन्तयत्, तत्स्थानहेतोः धर्मं कुतः एव ।

व्याख्या—चक्रवाक्या तुल्यया तया स्वकीयप्रियया प्रियतमया, समेतः युक्तः चक्रवाकः रथाङ्गखगसमः, स प्रियार्हः प्रियासपूजितः नन्दः, वैश्रमणं कुबेरं, शक्रं इन्द्रं चापि न अचिन्तयत् न चिन्तितवान् । तत् स्थानहेतोः तदवस्थितिकारणभूतस्य धर्मं कुतः, धर्मस्य चिन्ता कुतस्तस्य । स्वकीयभार्यया समेतः नन्दः कुबेरेन्द्रादिकं कमपि देवं न चिन्तितवान्, तेषां देवानां प्रतिष्ठाहेतुकं धर्मं कुतः चिन्तयितुं तस्यावकाशः । धर्मस्य वार्ता तु दूरं एव अपासिता इत्यर्थः ।

Like a shel drake in company of Shel duck, he worthy of love with his beloved never thought of Kubera or Indra. How could he bear contemplate of the religion which bestowed that honour on them ?

चकवी के समान अपनी प्रियतमा के साथ उस चक्रवाक रूपी नन्द ने जो सर्वथा उस के योग्य था, न तो कुबेर की परवाह की और न कभी इन्द्र की । उनकी प्रतिष्ठा के कारण धर्म की तो बात ही छोड़िये ।

(३)

लक्ष्म्या च रूपेण च सुन्दरीति
स्तम्भेन गर्वेण च मानिनीति ।
दीप्त्या च मानेन च भामिनीति
यातो बभाषे त्रिविधेन नाम्ना ॥

अन्वयः—लक्ष्म्या च रूपेण सुन्दरी, स्तम्भेन गर्वेण च मानिनी, दीप्त्या मानेन च भामिनी, अतः त्रिविधेन नाम्ना या बभाषे ।

व्याख्या—लक्ष्म्या शरीरशोभया रूपेण लावण्येन च सुन्दरी, स्तम्भेन कृत्रिमरोषेण गर्वेण अभिमानेन मानिनी, दीप्त्या ओजस्वितया मानेन मनस्वितया च भामिनी या सुन्दरी नन्दपत्नी त्रिविधेन त्रिप्रकारेण नाम्ना अभिधानेन, बभाषे आहूता ज्ञाता वा आसीत् । विविधगुण-सम्पन्ना सा सुन्दरी त्रिभिरभिधानैः ख्यातासीत् ।

She was addressed by her three epithets Sundari because of charm and beauty, Manini because of arrogance and pride and Bhamini because of naughtiness and feign anger

अपने सौन्दर्य और रूप के कारण सुन्दरी, हठ और अभिमान के कारण मानिनी एवं ओज और मान के कारण भामिनी--इस प्रकार वो तीन नामों से पुकारी जाती थी ।

( ४ )

सा हासहंसा नयनद्विरेफा
पीनस्तनात्युन्नत पद्मकोशा ।
भूयो बभासे स्वकुलोदितेन
स्त्री पद्मिनी नन्ददिवाकरेण ॥

अन्वय.—हासहंसा नयनद्विरेफा पीनस्तना अत्युन्नतपद्मकोशा सा स्त्री पद्मिनी स्वकुलोदितेन नन्ददिवाकरेण भूयो बभासे ।

व्याख्या—हंस इव धवलो हासः स्मयः यस्याः सा हासहंसा, नयने लोचने (द्विरेफः भ्रमरः तत्तुल्ये) यस्याः सा नयनद्विरेफा, पीनौ मांसलौ पुष्टौ वा स्तनौ कुचौ अत्युन्नतपद्मकोशसमौ कमलकोरकतुल्यौ यस्याः सा स्त्री पद्मिनी स्त्रीषु कमलिनीव सुन्दरी, स्वकुलोदितेन सूर्य-

वशोद्भवेन नन्दरूपेण दिवाकरेण भास्करेण भूया अत्यन्त बभासे अशोभत। यथा कमलिनी भास्करकिरणसम्पर्कमवाप्य विकसति तथैव सा मनोहरगात्रा सुन्दरी नन्दस्य संसर्गमवाप्याधिक शोभितवती।

With her swan-like smile bee like eyes and with high protruding breasts developed like lotus buds, she a lily amongst women appeared all the more charming while in company of Sun like Nanda, born in the solar line

हस के समान श्वेत मुसकानवाली, भ्रमर के समान काले लोचन-वाली, कमल कोश के समान उभरे हुए पुष्ट स्तनों वाली, वह स्त्रियों में कमलिनी समान सुन्दरी, सूर्यवश में उत्पन्न हुए उस नन्दरूपी सूर्य से बहुत शोभित हुई।

( ५ )

रूपेण चात्यतमनोहरेण
रूपानुरूपेण च चेष्टितेन।
मनुष्यलोके हि तदा बभूव
सा सुन्दरी स्त्रीषु नरेषु नन्दः॥

अन्वय—अत्यन्तमनोहरेण रूपेण, रूपानुरूपेण चेष्टितेन च तदा स्त्रीषु सा सुन्दरी नरेषु नन्द मनुष्यलोके बभूव।

व्याख्या — अत्यन्तमनोहरेण सर्वथाहृदयहारिणा स्वकीयेन रूपेण सौन्दर्येण, रूपानुरूपेण तद्रूपानुसारेण चेष्टितेन व्यवहारेण, तदा तस्मिन् काले स्त्रीषु सुन्दरी नरेषु च नन्दः मनुष्यलोके पृथिव्या अप्रतिमौ बभूव। स्वकीयेनात्यतमनोहारिणा सौन्दर्येण तदनुकूल-लीलाविलासेन च द्वावपि सुन्दरीनन्दौ लोके अप्रतिमौ अद्वितीयौ आस्तामित्यर्थः।

With their excessively charming beauty and their movements suiting the grace, Sundari among women and Nanda among males, both were peerless in the world of mortals.

अपने अत्यन्त आकर्षक रूप के कारण और तदनुकूल चेष्टाओं के कारण, स्त्रियों में सुन्दरी तथा पुरुषों में नन्द उस समय समस्त मनुष्यलोक में (अनुपम) थे।

( ६ )

सा देवता नन्दनचारिणीव
कुलस्य नन्दी जननश्चनन्द।
अतीत्य मर्त्याननुपेत्य देवान्
सृष्टावभूतामिव भूतधात्रा ॥

अन्वय—नन्दनचारिणीव सा देवता, कुलस्य नन्दी जनन नन्दश्च मर्त्यानतीत्य देवाननुपेत्य भूतधात्रा सृष्टौ अभूताम् इव।

व्याख्या—नन्दनमिन्द्रोपवनं तस्मिन् संचारिणी देवता सुरसुन्दरीव, कुलस्य स्ववंशस्य नन्दीजननः मोदप्रदायकः नन्दश्च, द्वावपि मर्त्यान् मानुषानतीत्य अतिशयानो देवान् अनुपेत्य अधस्तात् भूतधात्रा ब्रह्मणा सृष्टौ उत्पादितौ अभूताम् आस्ताम्। द्वावपि सुन्दरीनन्दौ देवमानुषयोः मध्यस्थाविव प्रजापतिना सृष्टौ समुत्पादिताविवा-शोभताम्।

She like a Goddess walking in celestial gardens and he delight of his family, were created by the creator as surpassing the mortals but remaining slightly lower to gods.

नन्दन वन में भ्रमण करने वाली सुरांगना के समान वह सुन्दरी और अपने वश को आनन्द देने वाला नन्द दोनों को ब्रह्मा ने मनुष्यों से ऊपर और देवों से कुछ नीचे उत्पन्न किया था।

( ७ )

ता सुन्दरी चेन्न लभेत नन्दः
सा वा निषेवेत न त नतभ्रूः ।
द्वन्द्व ध्रुव तद्विकल न शोभेत्
अन्योन्यहीनाविव रात्रिचन्द्रौ ॥

अन्वयः—चेत् नन्द तां सुन्दरीं न लभेत सा वा नतभ्रूः त वा न निषेवेत, अन्योऽन्यहीनौ रात्रिचन्द्रौ इव विकल तद् द्वन्द्वं ध्रुवं न शोभेत्।

व्याख्या—चेत् यदि नन्दः ता सुन्दरीं न लभेत न प्राप्नुयात् सा वा नतभ्रूः आकुंचितभ्रूः त नन्द न निषेवेत न भजेत् समागच्छेत् वा, तदा ध्रुव निश्चयेन तद्विकल वियुक्त द्वन्द्व तथा न शोभेत यथा अन्योन्यहीनौ परस्पर वियुयुक्तौ रात्रिचन्द्रौ निशाशशाकौ न शोभेते न विलसत । तयोः समागमः सर्वथैव स्पृहणीय आसीदन्यथा वियुयुक्तौ तौ कदापि शोभा न धारयेताम् ।

If Nanda had been not united with that Sundari or she with arched eyebrows would have failed to obtain him, indeed that separated couple would not look happy as the night and moon when separated

यदि नन्द उस सुन्दरी को प्राप्त नहीं करता अथवा वह तिरछी भौंहों वाली उससे न मिल पाती तो निश्चय ही वह जोड़ा कभी शोभित न होता जैसे एक दूसरे के वियोग में रात्रि और चन्द्रमा शोभित नहीं होते ।

(८)

कन्दर्परत्योरिव लक्ष्यभूतं
प्रमोदनान्द्योरिव नीडभूतम्।
प्रहर्षं तुष्ट्योरिव पात्रभूतं
द्वन्द्वं सहारंस्त मदान्धभूतम् ॥

अन्वय:—कन्दर्परत्यो: इव लक्ष्यभूतं: प्रमोदनान्द्यो: इव नीडभूतं, प्रहर्षतुष्ट्यो: इव पात्रभूतं मदान्धभूतं द्वन्द्वं सह अरंस्त।

व्याख्या—कन्दर्पः अनग., अनंगरत्यो. लक्ष्यभूत आदर्शमिव, प्रमोदो विनोद. नान्दी आनन्द विनोदानन्दयोः कुलायमिव, प्रहर्षः प्रसन्नता सतुष्टिः सतोष तयोः पात्रभूत भाजनमिव मदान्धभूत प्रणय-विह्वलं तत् द्वन्द्व सहैव सयुज्यैव अरंस्त रेमे। प्रणयभावबद्धौ कामासक्तौ तौ परस्परं सार्धमेव केलिकलासु आनन्द मनुभूतवन्तौ।

Being target as it were of cupid and his spouse Rati, being a nest of delight and joy, being a vessel of pleasure and gratification the two dallied in amorous *sports blindly*

काम और रति के लक्ष्य बनकर, विनोद और आनन्द के नीड बन कर, प्रसन्नता और सन्तोष के पात्र बन कर उस कामविह्वल युगल ने परस्पर रमण किया।

(९)

परस्परोद्वीक्षण तत्पराक्ष
परस्परव्याहृत-सक्त-चित्तम्।
परस्परा-श्लेप-हृताङ्गरागम्
परस्परंतन्मिथुनं जहार॥

अन्वय:-परस्परोद्वीक्षणतत्पराक्ष परस्परव्याहृतसक्तचित्तं परस्पराश्लेप-हृतांगराग तन्मिथुन परस्परं जहार।

व्याख्या—परस्परोद्वीक्षणे मिथः सदर्शने तत्परे उत्सुके अक्षीणि लोचनानि यस्य मिथुनस्य तन्मिथः सदर्शनोत्सुक नेत्र मिथुनम्, परस्पर

व्याहृते भाषणे सक्ते व्यस्ते चित्ते यस्य मिथुनस्य परस्परसभाषणव्यापृत-हृदयमित्यर्थः, परस्पर आश्लेषालिंगनादिभि हृत मृष्टमंगरागं यस्य मिथुनस्य द्वन्द्वस्य, एवभूत तत् मिथुन परस्पर जहार चित्त-माचकर्ष ।

With eyes longing to gaze at each other, with their, hearts absorbed in each others conversation, with their body paint rubbed by their mutual embraces, the two continued to attract each other

उनकी आंखें एक दूसरे को देखने में उत्सुक थीं, उनके हृदय एक दूसरे की बातों में खोये हुए थे, एक दूसरे के आलिंगन से उनके अंगराग पुछ गये थे और इस प्रकार उस युगल जोड़ी ने परस्पर एक दूसरे को अपनी ओर आकृष्ट किया हुआ था।

(१०)

भावानुरक्तौ गिरिनिर्झरस्थौ ।
तौ किनरी कि पुरुषाविवोभौ ।
चिक्रीडतुश्चाभिविरेजतुश्च
रूपश्रियाऽन्योन्यमिवाक्षिपन्तौ ॥

अन्वय—भावानुरक्तौ गिरिनिर्झरस्थौ किनरी कि पुरुषौ इव तौ उभौ रूपश्रिया अन्योन्य आक्षिपन्तौ इव चिक्रीडतु· अभिविरे-जतुश्च ।

व्याख्या—भाव प्रणयस्तस्मिन्ननुरक्तौ प्रणयासक्तौ गिरिनिर्झरस्थौ पर्वतनिर्झरवासिनौ किंनरी किं पुरुषौ यत्तदपतीव रूपश्रिया सौंदर्यकान्त्या अन्योऽन्य परस्पर आक्षिपन्तौ अतिशयानाविव चिक्रीडतु क्रीडा-परौ अभिविरेजतुः अशोभेताम । किन्नरदंपतीव तौ सुन्दरीनन्दौ स्वकीये रूपे प्रतिस्पर्धिनौ क्रीडामलग्नमानसौ रेजतु. ।

Sentimentally attached to each other those two like a yaksha couple residing near a hilly water fall, as if challenging each other in the radiance of beauty, sported and shone forth

परस्पर प्रणयभाव में बंधे वे दोनों पर्वत के झरने पर वास करने वाले किन्नरयुगल के समान सौन्दर्य की कान्ति से एक दूसरे को चुनौती देते हुए परस्पर क्रीड़ा में आसक्त हो शोभित हुए।

(११)

अन्योऽन्यसंरागविवर्धनेन
तद्द्वन्द्वमन्योऽन्यमरीरमच्च ।
क्लमान्तरेऽन्योऽन्यविनोदनेन
सलीलमन्योऽन्यममीमदच्च ॥

अन्वय—अन्योन्यसरागविवर्धनेन तत् द्वन्द्वं अन्योऽन्यमरीरमत्, क्लमान्तरे च अन्योऽन्यविनोदनेन सलीलमन्योन्यममीमदत्।

व्याख्या—सरागः प्रणयः परस्परप्रणयसंवर्धनेन, तत् द्वन्द्वं मिथः अरीरमत् मोदयामास। क्लम श्रमस्तदनन्तरे अन्योऽन्यविनोदनेन मनोरंजनेन सलील सक्रीड अन्योन्य अमीमदत् मिथः मादयामास। पूर्व प्रणयव्यापारेषु प्रसक्तचेतसौ तौ आनन्दोपभोग चक्रु। पश्चात् श्रान्तौ सक्रीड मनोरंजनादिभि परस्पर मादयाचक्रुरित्यर्थः।

Having inflamed mutual passions the two yielded ecstasy to each other In the interval of exhaustion they sportively intoxicated each other by means of recreations

परस्पर अनुराग बढा कर, उस युगल ने एक दूसरे को आनन्दित किया और थकावट के बाद परस्पर मनोरंजन कर एक दुसरे को लीला सहित उन्मत्त बनाया।

(१२)

विभूषयामास ततः प्रियां स
सिषेविषुस्तां न मृजाहवार्थम्।
स्वेनैव रूपेण विभूषिता हि
विभूषणानामपि भूषणं सा ॥

